Digitized by Sarayu Trust Foundation, Delhi and eGangotri.Funding by MoE-IKS

वर्षकुण्डली राष्ट्रनायक नेहरूजी

# आकाशी कौंसिलका विचार

गवर्नर जनरल पदारूढ कुण्डली

सू.८मं शु.६ ६बु. ७गु.के ५श १० ४ ११ १च.रा. मं.३ १२ २

गताब्दा ५९ प्र ६०

विमृश्य ग्रहसद्गतिं मुनिवचः सिद्धान्तयित्वा स्फुटम् । शास्त्रं शाकुनकं विचार्य नितरा-मालोच्य सत्संहिताः ॥
राष्ट्रे राजसमाजधर्मविषये ह्युद्भाविनी या स्थितिः । सा शम्भोः कृपया यथामति मया प्रागेव निर्णीयते ॥

६ श.४ ७के म.५ ३ गु. शु. ८ २ च९बु ११ रा.१ १० १२

२१ जून सन ४८ दिन के १० बज कर २० मि०

इस वर्ष आकाशी कौंसिल (ग्रहपरिषद्) के राजा मन्त्री आदि दशाधिकारियों तथा आर्षविचारपूर्वक भारत एवं अन्य राष्ट्रों के वर्ष वर्षेशादि लग्नों और शकुनशास्त्र व सूक्ष्म-ग्रहयोगों को ध्यान में रखते हुए तथा राष्ट्रनायकों की दशा वर्ष प्रवेश आदि अनेक प्रकार की ऊहापोहके अनन्तर श्रीप्रभु कृपा से ज्ञात होता है कि यह वर्ष भारत की विजय के लिए शुभ होते हुए भी राज्याधिकारियों के लिए इसका विशेष भाग संघर्षमय ही व्यतीत होगा और कई राष्ट्रों की प्रजा में पापबुद्धि बढे घोर विग्रह हों, हाहाकार मचे चतुष्पदों का और म्लेच्छों का महानाश हो इधर जनता में उद्भ्रान्त विचारधारा फैली रहेगी। आन्तरिक शान्ति नहीं आवेगी। सीमाओं की दुर्घटनाओं तथा अन्य नई २ समस्याओं से प्रायः कई बेर सब का चित्त-घबरावेगा तथा धर्म की ओर कुछ ध्यान होगा। दक्षिण में साढे पन्द्रह अक्षांश के आसन्न किसी शासक वर्ग के विरुद्धक्रान्ति फैलेगी तथा रक्त पात भी होगा। जिससे वहां का शासक वर्ग डगमगा जायगा। देहली वा देहली प्रान्त को विक्रमी सं, २००७ के भाद्रपद तक भय, रोग उपद्रवों की आशंका है पीछे जब शनि कर्क में आ कर विशेषमलीन वर्ण का हुआ था तो इसने काश्मीर में तबाही शुरू कर दी थी '(कर्के काशमीरके बाधा) अब यह सिंह में आ गया है आकाश में जिस समय भी इसके बिम्ब का वर्ण रूक्ष-पिलाई या विशेष कालिमा लिए दीखेगा तभी इन्द्रप्रस्थे मृगाधिपे इत्यादि आचार्योक्त वाणी का अशुभ फल शुरू हो जावेगा। श्रीराष्ट्र-नायक पं० नहरू एवं माननीय राजगोपालाचार्य तथा श्रद्धेय श्री पटेल महोदय से हमारी प्रार्थना है कि अपने पूर्वजमहर्षियों तथा आचार्यों के वाक्यों पर श्रद्धा रख कर इस वर्ष विश्व-शान्ति के लिए विशेष कर भारत को युद्ध विनाश यातना से बचाने के लिए सपाद लक्ष श्री चण्डी महायज्ञ विधिपूर्वक पुण्य सलिला श्री यमुना जी के तट पर करावें। इस विधान से भारत की स्वतंत्रता अक्षुण्ण रहेगी। जनता में सुख शान्ति बरतेगी। उपद्रवों का नाश होगा और आप का इससे भी विशेष उत्कर्ष बढेगा। गत महासमर के समय देहली में जो विश्व-शान्ति यज्ञ हुआ था उसका प्रभाव तो पूर्णाहुति पड़ते ही दीखने लगाथा यह जगविश्रुत बात है। स्मरण रहे कि वि० सं०२०१० के पौष तक भारत के शत्रु इसकी स्वतन्त्रता के विरुद्ध अनेक चालें चलेंगे सो राष्ट्र के कर्णधारोंको अत्यन्त सावधानी की आवश्यकता है इस वर्ष यद्यपि सरकारी मशीनरीमें कुछ परिवर्तन के योग तो हैं परन्तु आमूल परिवर्तन जैसे स्वतन्त्र देशों में होने चाहियें वैसे योग वि०,सं० २००९ के बाद ही होंगे। गवरनर पदारूढ कुण्डलीलग्न में स्थिर का भौम द्विस्वभाव का गुरु पड़ा है अतः ज्ञात होता है कि भारत-ब्रिटिश सम्बन्ध अभी पूर्णतया टूटने के योग नहीं हैं। वि० सं० २००९के अनन्तर भारत राष्ट्र नायकों की योग्यता २६ से औपनिवेशिक स्थिति की मंजिल को पार कर पूर्णस्वतन्त्रता तक पहुँचने के योग्य हो जा-वेगा। वर्तमान राष्ट्र नायक की वर्ष कुण्डली में शनि गुरु की स्थिति ऐसी है कि नहरू सरकार दैशिक कठिन समस्याओं को सफलता से हल करेगी ; और उत्तरोत्तर शक्ति भी प्राप्त करती जावेगी। इस वर्ष बेकारी कुछ अंश तक दूर हो जावेगी पूर्णतया सं० २००७ में आषाढ कृष्ण ७ के बाद। इस वर्ष में किसी शासक को शस्त्र भय का योग है सावधान। वर्षेशकुण्डली में षष्ठेश नीच हो कर केन्द्र में बैठा है इस लिए भारत के आन्तरिक शत्रु यहां के मुसलमानादिक भी भारत से सहानुभूति दिखायेंगे। कुछेक नीच गुरुवशात् गुप्त षड़यन्त्र योजना में लगेंगे। परन्तु भाग्यस्थ उच्च भृगु के कारण भारत का अहित न कर सकेंगे उल्टे स्वयं हानि उठावेंगे। मजदूरों के अधिपति शनि धनस्थ होने के कारण कई जगह इन की कारखानों के धनिक स्वामियों से अनबन हो कर हड़तालों की स्थिति बन जावेगी। पर गुरु की मित्र दृष्टि से वह स्थिति शीघ्र ही दूर भी हो जावेगी। वि० सं० २००७ तक कलकारखानों की नीति में स्वतन्त्र-राष्ट्रों की तरह कोई विशेष परिवर्तन न हो गा। पञ्चमेश भौम का यहां विद्वान्.उच्च के भृगुके साथ स्थान सम्बन्ध होने से इस वर्ष में सरकार की ओर से विद्या प्रसार की विशेषयोजना ब-नेगी। और धीरे धीरे कार्यरूप में परिणत होनी शुरू होगी। गुरुगतिवशात् वि० सं० २००८ से देववाणी संस्कृत का भविष्य उत्तरोत्तर उज्ज्वल होगा। विद्याजीवि विद्वान् लेखकों तथा प्रकाशकों को निरंतर लाभ होता रहेगा। केन्द्र में सूर्य राहु और त्रिकोण में भौम है, अतः कई प्रदेशों में जमीन कर की वृद्धि होगी और कहीं बिल्कुल माफ होगी। और यही योग इस वर्ष आर्य अनार्य दोनों देशों की जनता में शस्त्र विद्या सैनिक शिक्षार्थ उल्लास बढाता है। बुध स्वयं राजा मन्त्री है अतः बिजली से किसी जगह भयंकर जानमाल की हानि होगी। कई जंगलों तथा मकानों कारखाने आदि को अग्नि प्रकोप से भारी हानि पहुंचेगी। कई जगह चोर डाकुओं से भी जनता कष्ट पावेगी। स्वतन्त्र भारत की जन्मदशानुसार यद्यपि भारत सरकार की आर्थिक स्थिति कमजोर रहेगी तथा कार्य कोई नहीं रुकेगा, मशीनरी आदि की उन्नति निरन्तर होती रहेगी। भौमगतिवशात् कंट्रोल अन्न वस्त्रादिक पर होगा फिर भी व्यापारेश बुध की स्थिति विशेष अशुभ नहीं अतः व्यापार कुशल जन कई तरह के व्यापारों द्वारा लाभा-न्वित रहेंगे। अन्त्यजेश राहु के प्रभाव से हरिजन आदि उन्नति की ओर अग्रसर रहेंगे इन पर उच्च वर्णों का प्रभाव वि० सं० २००८ तक अत्यन्त कम हो जावेगा। इसी अवधि में कई जगह इन से वैमनस्य दंगे फसाद भी होंगे। वि० सं० २००९ के कार्तिक बाद किसी राजनै-तिक कारणवश इन की उन्नति रुक जावेगी। अन्य जातियों से फिर यह पूर्ववत प्रेमभाव पैदा करनेके लिये प्रयत्नशील होंगे। ग्रहगति बड़ी विचित्र है बड़े भूस्वामी रईसोंकी दिक्कतें बहुधा सं० २००६ माघ तक रहेंगी। कांग्रेस की वर्ष कुण्डली को देखते हुए ज्ञात होता है कि सं० २००६ में कोई छोटा बड़ा चुनाव हो तो १६ विस्वे और सं० ७ में चुनाव हो तो१७विस्वे सफलता मिलेगी। सेवा त्यागादि आदर्श पथ से गिरे हुए कई उन्मत्त कांग्रेसियों को सं० २००७ में फल मिलेगा। राष्ट्रनायक नेहरूजी की वर्ष कुण्डली की ग्रह स्थिति से ज्ञात होता है कि इसवर्ष आपका यश प्रताप और भी बढेगा और नवजात स्वतन्त्रता पर दासताकी छाया गिराने वाले तथा आतंक फैलाने वाले दुष्ट पुरुषों की खबर भी आप द्वारा खब ली जावेगी। तथा अना-श्रित---शरणार्थियों की समस्या भी सुलझाई जावेगी। होनेवाले कांग्रेसवालों के अवाञ्छनीय मतभेद को और किसी पूर्वीय भूभाग के झगड़े को भी आप निवृत्त करेंगे। काश्मीर की समया

CC-0 In Public Domain. Kirtikant Sharma Najafgarh Delhi Collection

Digitized by Sarayu Trust Foundation, Delhi and eGangotri.Funding by MoE-IKS

का हल आषाढ शुक्ल १२ के पूर्व हो जावेगा। युद्ध में अन्तिम विजय भारत का निश्चित है। प्रभु कृपा तो अखण्ड काश्मीर की सूचक है।

पश्चिमीय राजपूताने की राजनैतिक स्थिति अभी डावांडोल सी रहेगी। पर मध्य राजपूताने के वासियों का वर्षारम्भ से ही भारत सरकार में पूर्ण विश्वास और सहयोग का भाव बढ़ना प्रारम्भ हो जावेगा। नवनिर्मित हिमाचल प्रदेश का अधिष्ठाता गुरु है इसकी गति विधि को देखते हुए यह प्रदेश शनैः शनैः उत्तरोत्तर उन्नति के पथ पर अग्रसर होता दीखता है। गोचरभ्रमण से गुरु कर्क राशि में आने तक यह प्रदेश समृद्धिशाली हो जावेगा। "आकाशी कौंसिल का अन्य देशों पर प्रभाव" इस वर्ष इंग्लैण्ड की आर्थिक स्थिति खराब रहेगी। प्रधान मन्त्री श्री एटली को महाचिन्ता तथा अनेक अड़चनों का सामना करना पड़ेगा। अमेरिका में महाविग्रह उत्पात होगा। ब्रिटेन और अमेरिका में परस्पर मनोमालिन्य का बीजांकुरित तो हो जावेगा परन्तु परिस्थिति वशात् दोनों एकता सूत्र में बद्ध रहेंगे। यवन देशों में संघर्ष से युद्ध विद्रोहाग्नि की चिनगारियां उड़ती रहेंगी। फिलस्तीन के समीप समुद्री प्रदेश में बड़ी व जहाज की कई दुर्घटनाएं होंगी। बहमा में आषाढ तक दंगे खून खराबी होने के और भी योग हैं। यहां की जनता में साम्यवाद की विचारधारा उठेगी पर अभी असफल रहेगी। चीन में अशान्ति का वातावरण बना रहेगा। फ्रांस की राजनैतिक और आर्थिक स्थिति वि० सं० २००७ के भाद्रपद तक खराब रहेगी। रूस में धन जन हानि के योग हैं किसी से संघर्ष के अतिरिक्त प्रकृति के उत्पात से भी कष्ट होगा। जापान में गत वर्ष की अपेक्षा जनता में उत्साह वृद्धि होगी नियन्त्रण ढीला पड़ेगा। नये उद्योग धंदे चालू होंगे। भावि युद्ध में जापान पहिले जिस के साथ सम्मिलित होकर लड़ेगा अन्त में उनहींका शत्रु हो कर विपक्ष में मिल जावेगा। इसवर्ष पाकिस्तान की ग्रह स्थिति शुभ नहीं अपने दुर्भाग्य से युद्धभय तथा आन्तरिक कलह एवं अर्थपीड़ित होकर स्वयं विनाश की ओर पग बढाएगा। तथा सब ओर से बेइज्जत होकर युद्धादि से भारी जानोमाल की हानि भी उठावेगा। चीन-श्याम लंकादिकमें भी पाकिस्तान के प्रतिकूल विशेष घृणा विरोध होकर रहेगा। कहीं तो इसके विरुद्ध प्रतिक्रिया भी देखने में आवेगी। पाकिस्तानेश्वर शनि के साथ सिंह में भौम युति देखें क्या खेल दिखाती है। यहां की जनता प्रायः नौकरशाही के पंजे में जकड़ी रहेगी। पश्चिमी पाकिस्तान के ईशानकोण में अक्षांश ३३।३४ के आसन्न परस्पर कुछ लूट मार विद्रोह भी होगा। यद्यपि भारत को पाकिस्तान अपनी भयंकरता का पूर्ण परिचय देगा तो भारत भी इसे लोहे के चने चबाकर रहेगा। अन्त में इसे हतभाग्य होना पड़ेगा। आकाशी कौंसिल का व्यक्तित्व पर प्रभाव"

श्रद्धेय नहरू जी को इस वर्ष कष्ट व मानसिक अशान्ति रहेगी विदेशीय वाङ्मय तथा शस्त्रमय संघर्ष का भी सामना करना पड़ेगा। कठिन समय में अन्य पूर्वीय राष्ट्रों का सहयोग प्राप्त होगा। अन्त में सब तरह से विजय पताका आप की लहरावेगी शनि गुरु की स्थिति शत्रु से खतरा सूचित करती है सावधानी जरूरी है। श्री पटेल महोदय को किसी बन्धुवर्ग के वियोग का योग है। आपका प्रभाव अभी और बढेगा। आप द्वारा स्वतन्त्र भारत की जड़ अत्यन्त दृढ होती चली जावेगी। श्री राजगोपालाचार्य जी की नीति से इस वर्ष भारत की कई अड़चनें दूर होंगी आषाढ या आश्विन के अनन्तर आप की विदेश यात्रा भी होगी गोस्वामी श्री गणेश दत्त जी महाराज का इस वर्ष उत्तरोत्तर यश बढे, धार्मिक कृत्यों में विशेष व्यय हो। साथ ही लाभ भी अच्छा रहे ऐसे योग हैं। ३ नवंबर सन् १९४९ से ६१ वां वर्ष आप को प्रवेश होगा वह शुभ नहीं यहाँ मन में अशान्ति घबराट स्वास्थ्य में विशेष बिगाड का २७ भय होगा प्रभु आप के त्यागमय धार्मिक शरीर को चिरंजीव रक्खे यही विनय है।

"व्यापारिक विचार" इस वर्ष में चान्दी तांबा पित्तल लाल वस्त्र तेजर हेंगे और अन्न की उत्पत्ति अच्छी होगी भाव समान रहेगा। ज्येष्ठ कृष्ण ७ तक और भाद्रशुक्ल १० मी से वर्षा ऋतु के अन्त तक गेहूँ कुछ तेजी पर रहेगी। ज्येष्ठ कृष्णा ११ के अनन्तर २० दिन के अन्दर अन्न संग्रह करना ठीक है। वर्षारम्भ में १ मास तक घृत तैल मसूर तेज रहेंगे। मार्गशीर्ष में धान्य संग्रह करें तो दो मास में लाभ उठा लेवे। पौष से पूर्व सरसों तोरिया बिनौले का स्टाक करने वालों को लाभ की सम्भावना है। दीपमाला के बाद लाल मिर्च के व्यापारी लाभ में रहेंगे। इसी तरह पौष के बाद घास तूड़ी के व्यापारियों को लाभ होगा वैशाख कृ० १ से १४ तक रूई में ५० मन्दे ज्येष्ठ कृ० १३ को रूई में १०।२० मन्दे। ज्येष्ठ शुक्ल में ३ से रूई में तेजी का उच्छाला आवे। आषाढ़ शुक्ल में रूई एकदम मंदी हो पहिले तेज रहे। श्रावण कृष्ण ७ को रूई में १० और भाद्रपद कृष्ण ६ से ९ तक १०।२० तेज रहे।

वैशाख शुदि में सरसों तोरिया का भाव खासा मन्दा होगा। आश्विन शु० ४ से कार्तिक शुक्ल तक रूई में खासी तेजी आवे। भाद्रपद शुदि से आश्विन शुदि तक गुड़ का भाव मन्दा चल सकता है। गत वर्षों की तरह गुड़ में अबकेसा मन्दा चलना असम्भव है। अब तेजी का ख्याल रक्खें श्रावण शु० ३ से भाद्रपद कृ० ३० तक ऐसे ही माघ शु० १ से फाल्गुण कृ० १४ तक रूई आदि प्रायः प्रत्येक वस्तु भाव में मंदी चलेगा। तेजी वालों को घबराहट होगी। इस योग में रूई करीब ५० मंदा होगी। श्रावण भाद्रपद में लाल रंग तेज,राजा बुध के कारण भारत के पूर्व दक्षिण में कहीं दुर्भिक्ष हो। घृत तैल, गुड़ मिर्च खण्ड के भाव में व्यापारियों को लाभ रहेगा और साधु ब्राह्मण संतुष्ट रहेंगे। सोना चांदी रूईके व्यापार में विशेष लाभलेना हो तो पत्र लिखें। वर्षाः—इस वर्ष चौमासा प्रायः सर्वत्र उत्तम वर्षेगा। आषाढ शु० १ से श्रावण कृ० ८ तक कई प्रान्तों में वर्षा की रुकावट या खण्ड वृष्टि होगी। श्रावण की नवमी से वर्षा सर्वत्र अच्छी होगी। भाद्रपद शुक्ल में भारी वर्षा के योग है। शीतकाल में गुरु शुक्र के कारण उत्तम वर्षा हो। माघ कृष्ण में ३० के आसन्न झड़ी लगे।

भयरोगोपद्रव—इसवर्ष मरु देश में रोग भय विशेष हो। समुद्र तटवर्ति देशों को सैनिक भय। यवन देशों में पेचिश और मियादी ज्वर का प्रभाव रहेगा। भारत में भी कई जगह महामारी भय, पीड़ा, व्याकुलता रहे। भाद्रपद से शनि सूर्य की युति घोड़ों को कष्ट तथा प्रजा में रोग उत्पातादि भय देती है। चैत्र शुक्ल में कहीं महा भय हो। शासकों को चिन्ता व्यापे। ज्येष्ठ आषाढ में कहीं उपद्रव जनहानि हो। कूर्मचक्रानुसार बंगाल कलिंग उड़ीसा में अन्न कष्ट और रोगोपद्रव हो। महोदयो। ज्योतिः शास्त्र दृष्ट्या ग्रहगत्यनुकूल और श्री प्रभु कृपा-वशात्– जो मुझे विश्व का शुभाशुभ फल दीख पड़ा वह अपनी अल्पमति के अनुसार लिख दिया है। आगे भविष्य के निर्माता सर्वज्ञ सर्वेश्वर जो चाहेंगे वही होकर रहेगा।

(देवेन विहितं कर्म को विजानाति मानवः) शुभेच्छुः—वघाट नरेशाश्रितो मुकुन्द वल्लभः

नोटः—प्रभुकी कृपासे इस पञ्चाङ्ग की भविष्यवाणी की यथार्थता के कारण फलित ज्योतिष को न मानने वालों में भी इसका प्रचार बहुत बढ़ रहा है। गतवर्ष वर्णित जल प्रकोप बम्बई के निकट उपद्रव, भारतके शत्रुओंके नतमस्तक होने आदिकी सत्यता की साक्षी बाढ़ रजाकारी अत्याचार व निज़ाम की हार दे रही है। हाथ कंगन को आरसी क्या? पंचांग आपके पास है।

CC-0 In Public Domain. Kirtikant Sharma Najafgarh Delhi Collection

Digitized by Sarayu Trust Foundation, Delhi and eGangotri.Funding by MoE-IKS

पुत्रोत्पत्ति का समय जानना--(१) जन्मलग्नेश पुत्रेश के स्पष्ट को जोड़े योग फल के राश्यादि और नवांश की राशि में या इन दोनों के त्रिकोण राशिमें जब गोचर का गुरु होता है तब सन्तान होती है ।

(२) चं० ल० गु० इन तीनों से पंचम स्थानेश या नवम स्थानेश की दशान्तर्दशा में सन्तानोत्पत्ति होती है ।

विवाह स्त्रीसुख होने का समय जानना--(१) जन्म लग्नेश सप्तमेश को जोड़ कर जो राशि हो उस राशि में जब गोचर का गुरु आले तब विवाह होता है ।

(२) राशीश और अष्टमेश को जोड़े उस राशि में जब गोचर का गुरु हो तब विवाह होता है ।

(३) लग्नेश का नवांशेश जिस राशि में हो उस राशि से द्वितीय भाव में जब गोचर में गुरु चन्द्र होते हैं तब विवाह होता है ।

(४) शु० चं० सप्तमेश की दशान्तर्दशा में विवाह होता है ।

पिता के खतरे का समय जानना--(१)गुलिकस्पष्ट से सूर्यस्पष्ट घटावें, शेष राशि के त्रिकोण में गोचर का शनि जब हो तब पिता रोगग्रस्त होता है। और उक्त शेषराश्यादि के समय जब गोचर का गुरु होता है तब पिता की मृत्यु होती है ।

(२) सूर्य से १।२।७।१२ भाव में जो पापग्रह हो तो उसकी दशान्तर्दशा में पिता की मृत्यु होती है ।

पराशरोक्त प्राणपद से जन्मेष्ट काल शुद्ध करना--जहां अर्द्ध-सर्द्ध से लग्न बनाया गया हो, या जन्मपत्री के लग्न की अपेक्षा लग्न अधिक शुद्ध देखना हो तो इष्टकाल की घड़ियों को ४ से गुणा करें। पल १५ से अधिक हों तो १५ का भाग देकर जो लब्ध आवे वह चारगुणी की हुई इष्ट घटी के अंक में मिला दें। १५ का भाग देने से जो शेष फल रहें उनको दुगने कर चतुर्गुणित इष्ट घटी के नीचे रखना। पश्चात् १२ का भाग देना शेष राशिअंश बचे उनमें स्पष्ट सूर्य यदि चरराशि का हो तो ज्यों का त्यों, स्थिर में हो तो ८ राशि मिला कर, द्विस्वभाव में हो तो ४ राशि मिला देने से राश्यादि प्राणपद बन जाता है। प्राणपद मनुष्यों की कुण्डली में प्रायः १।५।९ स्थान में पशुओं की कुण्डली में २।६।१० स्थान में पक्षियों की कुण्डली में ३।७।११ स्थान में और कीट सर्प जलचर जन्तुओं की कुण्डली में ४।८।१२ स्थान में रहता है। लग्न के व प्राणपद के अंश सदा एक समान रहते हैं ॥

## सृष्टि-क्रम-वर्णन

अचिन्त्याव्यक्तरूपाय निर्गुणाय गुणात्मने । समस्तजगदाधारमूर्तये ब्रह्मणे नमः ॥१॥ विनायकं प्रणम्यादौ देवीं वाग्देवतां गुरुम् । सँव्वत्सरफलं वक्ष्ये लोकानां हितकाम्यया ॥२॥ सम्यक् विचार्य गणितं दैवज्ञजनतुष्टिदम् । मुकुन्दवल्लभेनेदं तिथिपत्रं विनिर्मितम् ॥३॥ अनेन धार्मिकजनः कालज्ञानसहायिना । तिथिपत्रेण सन्तुष्टो भवत्वित्येव याच्यते ॥४॥ तिथिर्वारञ्च नक्षत्रं योगः करणमेव च । पञ्चांगस्य फलं श्रुत्वा गंगास्नानफलंलभेत् ॥५॥ प्राप्ते नूतनवत्सरे प्रतिगृहं कुर्याद्ध्वजारोपणं, स्नानं मंगलमाचरेद्द्विजवरैः सार्द्धं सुपूजोत्सवम् । देवानां गुरुयोषिताञ्च शिशवोऽलंकारवस्त्रादिभिः, सम्पूज्यो गणकः फलं च शृणुयात्तस्माच्च लाभप्रदम् ॥६॥ पारिभद्रस्य पत्राणि कोमलानि विशेषतः । सपुष्पाणि समानीय चूर्णं कृत्वा विधानतः ॥७॥ मरीचिर्हिंगुलवणमजमोदा सशर्करैः । तिंतिडीमलनं कृत्वा भक्षयेद्रोगशान्तये२८ ॥८॥ पंचांगस्थं गणेशं द्विजगणकयुतं पूजयित्वार्थिवृन्दं, सन्तोष्यनेकदानैः परमसुखयुतो भोजयित्वान्नमिष्टम्।शृण्वन्, गीतानिवाद्यानिचविविधकथास्तद्दिनंसंक्रमेत,क्रीडन्स्त्रीभिश्च सार्द्धं त्वहनि निशि नगो यावदब्दं सुखी स्यात् ॥९॥ ये चैत्रशुक्लप्रतिपत्तिथौ फलं शृण्वन्ति भक्त्या प्रतिवार्षिकं नराः । ते दुःखदारिद्रयरुगादिवर्जिता नन्दन्ति लोके धनधान्यसंकुलाः॥१०॥ शाकस्य श्रवणात्सुपुण्यजननं सँवत्सरस्याढ्यतां, राज्ञो राजकुले जयो विजयते मन्त्री फलं वृद्धिदम् धान्यं धान्यपतेः रसं रसपतेः क्षेत्रेषु वृद्धिस्तथा, सस्यं सर्वसुखञ्च वत्सरफलं संशृण्वतां सिद्धिदम् ॥११॥ इति सँवत्सरादिफलश्रुतिः ॥

सृष्टि के संक्षिप्त इतिहास की अवतरणिका--समस्त जगत् की उत्पत्ति स्थिति और लय कारणरूप ब्रह्मा की आयु अपने ही दिनों के मान से सौ वर्ष की होती है। अब ब्रह्मा की आयु के ५० वर्ष व्यतीत होकर, ५१ वें वर्ष के प्रथम दिन का उदय है। इस दिन की १३ घड़ी, ४२ पल, ३ विपल, ४३ प्रतिविपल व्यतीत हो चुकी हैं। मनुष्यमान से ब्रह्मा की आयु का विस्तार इस प्रकार है--एक चतुर्युगी का एक महायुग होता है, उसकी सौरमान से वर्षसंख्या ४३२०००० है। इस प्रकार के एक हजार युगों का ब्रह्मा का एक दिन होता है (ऐसे ब्रह्मा के हजार युगों की विष्णु की एक घड़ी होती है, विष्णु के १२ लाख युगों का रौद्रकलार्ध होता है, रुद्र के अर्बुद संख्यक युगों का अक्षरात्मक ब्रह्म होता है) ब्रह्मा के इस एक दिन में जो १४ मन्वन्तर होते हैं, उनमें से १ स्वायम्भुव, २ स्वारोचिष, ३ उत्तम, ४ तामस, ५ रैवत, ६ चाक्षुष, यह छे मनु व्यतीत हो गये हैं, अब सातवाँ वैवस्वत मन्वन्तर चल रहा है, उसमें भी २७ चतुर्युगी गत होकर अठाईसवीं चतुर्युगी के ३ युग व्यतीत हो गये, हैं और यह २८ वां कलियुग है ॥

अथ युगकाल व्यवस्था--सतयुग-कार्तिक शुक्ल नवमी बुधवार के प्रथम पहर श्रवण नक्षत्र वृद्धियोग में सतयुग की उत्पत्ति हुई, इसकी आयु १७२८००० वर्ष की थी, इसमें श्रीनारायण के मत्स्य,, कच्छप, वराह और नृसिंह, ये ४ अंशावतार हुए, श्रीमत्स्यजी ने वेदों के चौर शंखासुर को मार कर ब्रह्मा को वेद लाकर दिये, भगवान् कच्छप ने पृथ्वी की रक्षार्थ मन्दराचल को पीठ पर धारण कर शेषनाग की डोर से देवदैत्यों द्वारा समुद्र-मंथन करा कर चौदह रत्न प्रकट किये। श्रीवराहजीने हिरण्याक्ष का वध करके रसातल में गई हुई पृथ्वी का उद्धार किया। श्रीनृसिंहावतार ने हिरण्कशिपु का वध करके भक्त प्रह्लाद की रक्षा की। इस युग में धर्म अपने चारों पर कायम था, गौएँ कामधेनु के समान होती थीं, प्रायः स्वर्ण के पात्र और सिक्के के स्थान में रत्न का परस्पर व्यवहार था। इच्छित वर्षा होती थी, एक बार बीज बो कर २१ बार काटते थे। ब्राह्मण चारों वेद के जानकार तथा सत्यभाषी, परद्रव्य-परस्त्री-पराङ्मुख और त्यागी होते थे। शाप देने और वर प्रदान करने में भी समर्थ थे। स्त्रियें पद्मिनी और पतिव्रता होती थीं। शासक (राजवंश) वर्ग न्यायपरायणान्तःकरण से प्रजा को और सपुत्रवत् समझते हुए राज्य करते थे। वैश्य लोग सत्यवक्ता धर्मात्मा व्यापारी और शूद्र लोग सेवाधर्म में रहते हुए जीवन व्यतीत करते थे। इस युग में तीर्थ पुष्कर प्रधान था।

त्रेतायुग--वैशाख शुक्ल तृतीया चन्द्रवार के द्वितीय प्रहर रोहिणी नक्षत्र शोभन योग में त्रेतायुग की उत्पत्ति हुई। इसकी आयु १२९६००० वर्ष की थी, इसमें भगवान् के श्रीवामन, श्रीपरशुराम और श्रीरामचन्द्र ये तीन अवतार हुए श्री वामनजी ने राजा बलि से ३ पैर पृथ्वी दान लेकर समग्र पृथ्वी को ३ पैर में नाप बलि को पाताल का राज्य दिया। श्री परशुरामजी

CC-0 In Public Domain. Kirtikant Sharma Najafgarh Delhi Collection

Digitized by Sarayu Trust Foundation, Delhi and eGangotri.Funding by MoE-IKS



ने कर्तव्यविमुख एवं अन्यायी विलासिता के प्रेम में प्रमत्त अभिमानी क्षत्रियों का नाश करके २१ बार ब्राह्मणराज्य स्थापित किया था । श्री रामचन्द्रजी ने महा-अभिमानी राक्षसराज रावण का वध करके देवता और ऋषियों को निर्भय किया था । इस युग में धर्म तीन पैर का रह गया था । गौएँ त्रिकाल दूध देनेवाली होती थीं, प्रायः चान्दी के पात्र और स्वर्ण के सिक्के का व्यवहार था, वर्षा मौके पर होती थी, एक बार बोकर सात बार काटते थे । ब्राह्मण तीन वेदों के वक्ता और किञ्चिन्न्यून तपोनिष्ठ परस्त्री-परद्रव्य से पराङ्मुख होतेथे, वर शाप देने में समर्थ थे । स्त्रियें चित्रिनी पतिव्रता होती थीं। इस युग में सूर्यवंशी धर्मात्मा क्षत्रियों का राज्य था। विचित्र विमानों द्वारा वह इन्द्रलोक पर्यन्त भी जाते थे । वैश्य लोग सत्यवादी और सत्य की तुला में तोलते थे । शूद्र स्वधर्मानुसार सेवा में तत्पर रहते थे । इस युग में तीर्थ नैमिषारण्य प्रधान था । द्वापर---माघ कृष्ण ३० शुक्रवार तृतीय प्रहर धनिष्ठा नक्षत्र वरियान् योग में द्वापरयुग की उत्पत्ति हुई, इसकी आयु ८६४००० वर्ष की थी । इसमें पूर्ण ब्रह्म के श्रीकृष्ण श्रीबलदेव ये दो अवतार हुए । भगवान् श्रीकृष्ण ने दैत्यराज कंसादि दुष्टों का वध किया, तथा संसारार्णवमग्न जीवों के उद्धारार्थ अर्जुन को लक्ष्य करके गीता ज्ञान का उपदेश दिया । श्री-बलदेव जी ने सामयिक लीला करते हुए दुष्टों का नाश करके धर्म का उद्धार किया । इस युग में धर्म दो पैर वाला रह गया था, गौएँ दो वक्त घटपूर्ण दुग्ध देने वाली होती थीं । प्रायः ताम्र पित्तल के पात्र और स्वर्ण तथा रौप्यमयी मुद्राओं का व्यवहार होने लगा था । वर्षा समय पर हो जाती थी, एक बार अन्न बीज कर ३ बार काटते थे । ब्राह्मण लोग दो वेदों के पारंगत होते थे और कुछ असत्य विशेषतया सत्यवक्ता तथा तप यज्ञ देव-पूजनादि करने वाले किञ्चित् लोभयुक्त वाक्यसिद्धि वाले अर्थात् वर और शाप देने में समर्थ थे । स्त्रियें शंखिनी जाति की सुशीला धर्मयुक्ता होती थीं । इस युग में धर्मप्राण चन्द्रवंशी राजा हुए । प्रायः चारों वर्ण अपने अपने वर्णाश्रम धर्म पर कायम थे, परस्त्री-परद्रव्य से लोग डरते थे । इस युग में तीर्थ कुरुक्षेत्र प्रधान था । कलियुग---भाद्रपद कृष्ण १३ अर्धरात्रि के समय आश्लेषा नक्षत्र व्यतिपात योग में कलियुग की उत्पत्ति हुई थी, इसकी आयु ४३२००० वर्ष की है । इसमें भगवान् के अवतार श्री बुद्ध और श्री कल्कि (निष्कलंक) हैं जिनमें अहिंसा धर्म के उद्धारक श्री बुद्धावतार तो हो चुके, और कल्कि अवतार जब कलियुग के ८२१ वर्ष शेष रहेंगे तब शंभल ग्राम में विष्णुयश ब्राह्मण के घर होगा; इस अवतार द्वारा दुष्टोंका नाश होकर पृथ्वी पर लुप्तधर्म की स्थापना के साथ साथ न्यायपरायण क्षत्रियराज्य भी कायम होगा । इस युग में एक पैर वाला धर्म रह जायगा । गौएं दूध कम देंगी, मृण्मय पात्र और ताम्रमयी तथा कर्गल मुद्रा प्रायः चलेगी । अति-वृष्टि और अनावृष्टि से देशों में भय का सञ्चार होगा । ब्राह्मण लोग वेदज्ञान से शून्य तथा स्नान सन्ध्या तपश्चर्या से भी हीन होंगे । क्षत्रिय लोग अपने धर्म को तिलाञ्जलि दे देंगे । वैश्य लोग व्यापार में असत्य व्यवहार विशेष रूप से उपयोग में लाने लगेंगे, शास्त्रनिन्दित मृतचर्म (जूता आदि) के व्यापार से भी लाभ उठायेंगे, शूद्र लोग पाखण्डी होकर बहुधा उच्चवर्ण वालों के उपदेष्टा होंगे । प्रजा में वर्णसंकरत्व बढ़ जायगा, भूतों की पूजा होगी, अनेक कुकर्मों की वृद्धि होगी । स्त्रियें ज्यादा हस्तिनी पैदा होंगी, व्यभिचारिणी स्त्री अपने को सती कहेंगी । पतिव्रता कहीं कहीं देखने में आवेंगी । पुरुष स्त्रियों के वश में होकर चलेंगे । स्त्रियों के छोटी आयु में गर्भ होने लगेगा । पिता कन्या-विक्रय करेंगे । गौ ब्राह्मण की हत्या से भय न करेंगे । पुत्रों का माता पिता के साथ द्रव्य के कारण प्रेम रहेगा । राज्यव्यवस्था में धर्म का स्थान शून्य के बराबर होगा । धर्म-कर्म और तीर्थ पर लोगों की श्रद्धा कम होगी । इस युग में प्रधान तीर्थ गंगा हरिद्वार होगा ।

अथ कलिरूपं चोक्तं चिरन्तनैः---पिशाचवदनः क्रूरः कलिश्च कलहप्रियः । धृत्वा वामकरे शिश्नं दक्षे जिह्वाञ्च नृत्यति ॥ अथ कलिमाहात्म्यम्---धर्मः प्रव्रजितस्तपः प्रचलितं सत्यं च दूरे गतं, पृथ्वी मन्दफला नराः कपटिनश्चित्तञ्च शाठ्योज्झितम् । राजानोऽर्थपरा ह्यरक्षणपराः पुत्राः पितुर्द्वेषिणः साधुः सीदति दुर्जनः प्रभवति प्राप्ते कलौ दुर्युगे ॥ निर्बीजा पृथ्वी निरोषधिरसा नीचा महत्त्वं गताः, भूपाला निजधर्मकर्मरहिता विप्राः कुमार्गं गताः । भार्या भर्तृविरोधिनी पररता पुत्रा पितुर्द्वेषिणो, हा ! कष्टं खलु वर्तते कलियुगे धन्या मृता ये नराः ॥ न देवे देवत्वं कपटपटवस्तापसजनाः, जनो मिथ्यावादी विरलतरवृष्टिर्जलधरः । प्रसन्ना नीचाश्च अवनिपतयो दुष्टमतयो, जना शिष्टा नष्टा अहह ! कलिकालो विलसति ॥ कलौ गंगायाः स्थितिः---पृथिवी गंगया हीना भविष्यत्यन्तिमे कलौ, तदैव विष्णुस्त्यजति मेदिनीं नरपुंगव । भगीरथं प्रति गंगावाक्यञ्च---यावद्धरण्यां तुलसी प्रपूज्यते गुर्लभस्थो दिवि कल्प-पादपः । यावत्समुद्रं बड़वानलश्च वसामि तावत्तव चक्रखाते ॥ इति॥ कलौ दशसहस्राणीति वाक्यमन्तिमकलौ ज्ञेयम्, नान्येषु कलिष्विति ॥

### वर्षफलविचार २००६

अथ श्रीमन्नृपतिधर्ममूर्ति-विक्रमादित्यानां राज्यसिंहासनाध्यासनादतीताब्दानि तत्संवताभिधः २००६ श्रीमन्नृपतिचक्रचूड़ामणि शक जातियवननिर्बीजक शालिवाहनराज्याद् गतहायनानि तत् शकाभिधः १८७१ श्रीकृष्णजन्म सं० ५१८५ श्री महावीर निर्वाण (जैन) संवत्सरः २४७५–७६ ईस्वीसन् १९४९–५० हिजरी सन् १३६८–६९ फसली सन् १३५५ वर्षादौगुरुमानेन प्रभवादिषष्ठ्यब्दानां मध्ये विष्णु विंशत्यां शुभकृत् (३६) (त्रिकाण्डमण्डनः---श्रौतस्मार्तक्रियाः सर्वाः कुर्याच्चन्द्रमसर्तुषु । तदभावे तु सौरर्तुष्विति ज्योतिर्विदां मतम् । तथा आर्ष्टिषेणि---समरेत्सर्वत्रकर्मादौ चान्द्रसंवत्सरं सदा नान्यां यस्माद्वत्सरादौ प्रवृत्तिस्तस्य कीर्तिताः) नाम्नः संवत्सरस्तस्यफलं---स्वामी गुरु, अतिवर्षा, राजा प्रजासुखेन वर्तते उत्तरपथे वह्निभयं चैत्रेवैशाखे समर्घता धातुसमर्घता श्रावणे नवमीतिथितो वर्षा अन्नसमर्घता भाद्र-पदे महान् मेघः वह्निभय अन्नकलसिका एका फदिया नाणकैरष्टभिः घृततैलं समर्घं कार्तिका-दिमासत्रयं युगंधरी गोधूमचणकतिलमुद्गतंदुला, इत्यादि, अन्नं समर्घम्, राज्ञांपरस्परविरोधः ज्येष्ठादिमासेषु सर्ववस्तु समर्घं फाल्गुणे किंचिदुत्पातः मरुदेशेरोगः परं सुभिक्षम् ।

। अथाब्दवर्षे १ राजा बुधः २ मन्त्री बुधः ३ सस्येशः शनिः ४ धान्येशः गुरुः ५ मेघेशो भौमः ६ रसेशश्चन्द्रः ७ नीरसेशश्चन्द्रः ८ फलेशोभौमः ९ धनेशोभृगु १० दुर्गेशो भौमः ।

अथैषां फलानि:--राजाबुधस्तस्यफलम्, (काम्बोज काश्मीर कलिंगदेशेषुसर्वदेशेषुच) बुधस्यराज्ये प्रकुर्वतेदानदयाजनोऽपिस्वास्थ्यं सुभिक्षंधनधान्यसंकु-सजलंमहीतलं गृहे गृहेतूर्यविवाहमंगलं ॥ शशिसुते शुभमन्त्री समागतेस्वपतिना लम् ॥१॥ मन्त्री बुधस्तस्यफलं (वाल्हीकमालवयोः) कुरुते मदनक्रियाम् ॥ बहुधनंबहुवारि समन्वितं यवमसूरिचणान्नमहर्घता ॥२॥ (स्वयंराजा स्वयं मन्त्री चौराग्निरोगादिभयम्) सस्येशः शनिस्तस्य फलं (पौण्ड्रविदर्भयोः) रविसुते यदि-धान्यपतौजनोनृपतिभिः परिपीड़ित विग्रहः ॥ गदभयं तृणधान्यहरं सदा दुरितवादविवाद युता नराः ॥३॥ धान्येशोगुरुस्तस्यफलम् (नर्मदातटे मध्यदेशे च) गुरौधान्यपतौयाति यव-गोधूमशालयः ॥ पच्यन्ते सर्व देशेषुयज्वानो ब्रह्मवादिनः ॥४॥ मेघेशोभौमः तस्यफलं (मागध-

CC-0 In Public Domain. Kirtikant Sharma Najafgarh Delhi Collection

Digitized by Sarayu Trust Foundation, Delhi and eGangotri.Funding by MoE-IKS

देश) अवनिजे जलदस्यपतौ भुवि श्रुतिविचारविहीनधराभवाः ।। क्वचिदपि प्रचुरं जलमल्पकं क्वचिदपि प्रचुरं बहु तापदम् ।।५।। रसेशो चन्द्रस्तस्यफलं (कोंकणमागधयोः) यदिविधौ-रसपे भुवि मानवो नवनवां युवतीं बुभुजे प्रियाम् ।। जलधराबहु वारिविधायका रसवती धन-धान्यवतीमही ।।६।। नीरसेशोभृगुस्तस्यफलम् (मालवदेशे) कर्पूरागुरुगन्धानां हेममौक्तिक वाससाम् ।। अर्घवृद्धिः प्रजायेत नीरसेशोभृगुर्यदि ।।७।। फलेशोभौमस्तस्य फलम् । (सर्वदेशे) फलपतिर्यदिभूतनयोभवेत्सुबहुपुष्पफलान्वितमेदिनी ।। गतभया नृतदेशजनास्तदा नृपतयो बहुविग्रहकारकाः ।।८।। धनेशोभृगुस्तस्य फलम् (सर्वत्र) द्रविणपोभृगुजो द्रविणैर्युताः समधनाः सकलाः भुविमानवाः । समसुखाः क्रयविक्रयजीविनो नृपतयो जनपालनतत्पराः ।।९।। दुर्गेशो-भौमस्तस्य फलम्——(सर्वदेशे) अवनिजो गढनायकतां गतो विविधदुःख–वियोगसमन्वितः ।। जनपदेषु जनाः क्रयविक्रये भयविशेषतया न फलं क्वचित् ।।१०।। नौ मेघों मे से आवर्त नाम मेघ राज का फल——जौ गेहूं कपास की खेती में हानि जल कम वर्षे। द्वादश नागों में सुबुधन नाम नागराज का फल——मनुष्यों में सुबुद्धि आवे वर्षा मध्यम हो। सप्त वायु में संवह नाम वायु का प्रभाव रहेगा। इस वर्ष रोहिणी का निवास पर्वत में है फल——वर्षा थोड़ी हो। वर्ष का निवास कुम्भकार के घर में है फल——अनावृष्टि से कष्ट हो। संवत् की सवारी सिचाण पशु विशेष शनैश्चर की दृष्टि दक्षिण में है, सोमवती अमावस्या २ श्रावण तथा पौष में है। संवत् विश्वे ५

अथवर्षादीना विश्वामानम् ।। वर्षा १७ धान्य ८ तृण ५ शीत ५ तेज ५ वायुः १३ वृद्धिः १५ क्षय १७ विग्रह ११ क्षुधाः ५ तृषा १५ निद्रा ११ आलस्य १५ उद्यम ५ शान्ति ११ क्रोधः ११ दम्भ ११ पाखण्ड ८ लोभ ७ मैथुन ८ रसनिष्पतिः १३ फलनिष्पतिः ११ उत्साह ३ उग्रत्व ३ पाप १८।। पुण्यं १।। व्याधिः ३ व्याधिनाशः ७ आचार १५ अनाचार १३ मरण ३ जन्म ५ देशोपद्रव ५ देशस्वास्थ्य ५ चोरभय ७ चोरनाश १३ अग्नि ७ अग्निशान्ति ७ टिड्डो ७ तोता १५ मूषक १५ सोना १५ ताम्बा ७ खचक्र ३ परचक्र ७ अतिवृष्टि १५ अनावृष्टि १५ उद्भिज (तरुगुल्माद्याः) ९ जरायुज (नृगवाद्या ३) अण्डज (पक्षिसर्पाद्या) ११ स्वेदजाः (कृमिदंशाद्याः) ५

अथनववर्ष प्रवेशः—— सं० २००५ वि० चैत्रकृ० ३० भौमवारको इष्टघटी ३३।२६ परकन्यालग्नमें नववर्षका प्रवेश होता है। सो इस वर्ष मध्य देश में प्रजा को कष्ट हो——बंगाल में कोई उपद्रव हो। पश्चिम के देशों में लून खराबी तथा घृत अन्न महंगे होवे। दक्षिण प्रदेश में प्रजारोग से कष्ट पावे। वर्षेशलग्नम्; सं० २००६ वि० चैत्र शु० १५ बुधवार को इष्टघटी १८।४ कर्क लग्न में श्रीसूर्य मेषराशि में प्रवेश होंगे। लग्नेश चन्द्रमा केतु के साथ केन्द्र में बैठा है और लग्न को गुरु की उच्च दृष्टि है! अतः

यदा शुभ ग्रहं दृष्टं लग्नस्यात्तु तदाशुभम् ।

अर्थात्——वर्षलग्न को शुभग्रह देखते हों तो प्रजा को धनधान्यादि वस्तुओं का सुख अच्छा मिलता है। पर यहां लग्नेश क्रूरयुक्त होने से पूर्ण शुभ फल नहीं देगा! ज्येष्ठ पौष माघ महीनों में कोई अशुभ फल प्रकट होगा।

जन्म तथा वर्ष लग्न से शुभाशुभ विचारः——

जन्मलग्न वर्षलग्न से वर्षेशलग्न यदि आठवां १२ वां हो तो वह वर्ष पुरुष के लिये शुभ नहीं होता।

सूर्यका आर्द्रा प्रवेश सामयिक फल विचार——सं० २००६ आषाढ कृ० १० भौमवार को इष्टघटी ४२।४५ पर मकर लग्न में सूर्य नारायण आर्द्रा नक्षत्र पर प्रवेश होंगे, उस समय३ तात्कालिक तिथि एकादशी है! फल-धनधान्य सस्ते हों! वारभौम है फल——शस्त्रघात से राजाओं को भय हो, नक्षत्र अश्विनी है, फल——पशु वृद्धि हो, अतिगण्डयोग फल——राजयुद्ध होवे, समय फल——सुख हो, लग्न फल——सूर्यषष्ठे चन्द्रमा चतुर्थे बैठे है लग्न में अपनी नीच जलचर राशि में गुरु बैठे हैं। अतः वर्ष में वृष्टि सुख-प्रद नहीं होगी। और जनता में तंगदस्ती भी व्यापेगी। गुरूदय फल——फाल्गुण में गुरु का उदय होता है। सो प्रजा में रोग उपद्रव खण्ड-वृष्टि होवे, मकरराशिस्थ गुरु फल——पशुओं की हानि, घी दूध अनाज रक्त वस्त्र महंगे, राजाओं में विग्रह। धनुराशिस्थ गुरु फल—— तिल-गुड़ सस्ते व्यापार में विशेष उथलपुथल मचे ।।

स्तम्भ चतुष्टय विचार—— इस वर्ष जलस्तंभ का सम्पर्क ५५।४६ पर होने से जलयोग उत्तम है। तृणस्तंभ का सम्पर्क ५७।१८ होने से तृणोत्पत्ति भी श्रेष्ठ है। वायु का स्तंभ केवल चतुर्थांशमात्र है सो वायु के उपद्रव प्रायः कम होने का योग है।

अन्नस्तंभ का सम्पर्क घट्यादि २०।३३ होने से तृतीयांश रहा है सो प्रजा में अन्न की कमी अवश्य ही रहेगी। आर्षभान (वर्ष की रक्षा के चार दुर्ग) विचार——

गत पौष कृष्ण ३० को मूल का सम्पर्क ४९।५८ था। इस वर्ष वैशाख शुक्ल तृतीया को रोहिणी का सम्पर्क पूर्ण है। श्रावण शुक्ल १५ के साथ श्रावण का सम्पर्क प्रायः पूर्ण ही है। और कार्तिक शुक्ल १५ को कृतिका नक्षत्रका सम्पर्क किञ्चिन्मात्र भी नहीं हैअतः यह वर्ष अन्न की उत्पत्ति के लिए रुपये में ११ आने देखने में आवेगा।

अखै तीज रोहणी नहिं होई। पौष अमावस मूल न जोई।। राखी श्रवणों हीन विचारो। कार्तिक पुण्यो कृतिका टारो। मही माह खलबली प्रकाशे। कहे भडली साख विनाशे ।।

।।अथलाभव्ययचक्रम् ।। लाभ व्यय देखने की रीतिः——

| मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी. | राशयः |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २ | ११ | २ | ११ | १४ | २ | ११ | २ | १४ | ८ | ८ | १४ | लाभः |
| ५ | ११ | ११ | ५ | २ | ११ | ११ | ५ | ८ | ११ | ११ | ८ | व्ययम् |

लाभ और व्यय के अंकों को जोड़ कर १ घटावे और आठ ८ का भाग देवें शेष १।२।६।७ बचें तो उसवर्ष में लाभ, उत्तम होवे, और शेष ३।४।५।० बचे तो लाभ बहुत कम होवे। और चिन्ता भी रहे।

वर्षलग्नम्




वर्षेशलग्नम् (जगल्लग्नम्)




आर्द्राप्रवेशलग्नम्।




CC-0 In Public Domain. Kirtikant Sharma Najafgarh Delhi Collection



त्रिराशिपति चक्रम्

Digitized by Sarayu Trust Foundation, Delhi and eGangotri.Funding by MoE-IKS


* अथ वर्षप्रवेश सारणीयम् *

| गताब्द | वार | घटी | पल | विपल |
|---|---|---|---|---|
| १ | १ | १५ | ३१ | ३० |
| २ | २ | ३१ | ३ | ० |
| ३ | ३ | ४६ | ३४ | ३० |
| ४ | ५ | २ | ६ | ० |
| ५ | ६ | १७ | ३७ | ३० |
| ६ | ० | ३३ | ९ | ० |
| ७ | १ | ४८ | ४० | ३० |
| ८ | ३ | ४ | १२ | ० |
| ९ | ४ | १९ | ४३ | ३० |
| १० | ५ | ३५ | १५ | ० |
| ११ | ६ | ५० | ४६ | ३० |
| १२ | १ | ६ | १८ | ० |
| १३ | २ | २१ | ४९ | ३० |
| १४ | ३ | ३७ | २१ | ० |
| १५ | ४ | ५२ | ५२ | ३० |
| १६ | ६ | ८ | २४ | ० |
| १७ | ० | २३ | ५५ | ३० |
| १८ | १ | ३९ | २७ | ० |
| १९ | २ | ५४ | ५८ | ३० |
| २० | ४ | १० | ३० | ० |
| २१ | ५ | २६ | १ | ३० |
| २२ | ६ | ४१ | ३३ | ० |
| २३ | ० | ५७ | ४ | ३० |
| २४ | २ | १२ | ३६ | ० |
| २५ | ३ | २८ | ७ | ३० |
| २६ | ४ | ४३ | ३९ | ० |
| २७ | ५ | ५९ | १० | ३० |
| २८ | ० | १४ | ४२ | ० |
| २९ | १ | ३० | १३ | ३० |
| ३० | २ | ४५ | ४५ | ० |
| ३१ | ४ | १ | १६ | ३० |
| ३२ | ५ | १६ | ४८ | ० |
| ३३ | ६ | ३२ | १९ | ३० |
| ३४ | ० | ४७ | ५१ | ० |
| ३५ | २ | ३ | २२ | ३० |
| ३६ | ३ | १८ | ५४ | ० |
| ३७ | ४ | ३४ | २५ | ३० |
| ३८ | ५ | ४९ | ५७ | ० |
| ३९ | ० | ५ | २८ | ३० |
| ४० | १ | २१ | ० | ० |
| ४१ | २ | ३६ | ३१ | ३० |
| ४२ | ३ | ५२ | ३ | ० |
| ४३ | ५ | ७ | ३४ | ३० |
| ४४ | ६ | २३ | ६ | ० |
| ४५ | ० | ३८ | ३७ | ३० |
| ४६ | १ | ५४ | ९ | ० |
| ४७ | ३ | ९ | ४० | ३० |
| ४८ | ४ | २५ | १२ | ० |
| ४९ | ५ | ४० | ४३ | ३० |
| ५० | ६ | ५६ | १५ | ० |
| ५१ | १ | ११ | ४६ | ३० |
| ५२ | २ | २७ | १८ | ० |
| ५३ | ३ | ४२ | ४९ | ३० |
| ५४ | ४ | ५८ | २१ | ० |
| ५५ | ६ | १३ | ५२ | ३० |
| ५६ | ० | २९ | २४ | ० |
| ५७ | १ | ४४ | ५५ | ३० |
| ५८ | ३ | ० | २७ | ० |
| ५९ | ४ | १५ | ५८ | ३० |
| ६० | ५ | ३१ | ३० | ० |
| ६१ | ६ | ४७ | १ | ३० |
| ६२ | १ | २ | ३३ | ० |
| ६३ | २ | १८ | ४ | ३० |
| ६४ | ३ | ३३ | ३६ | ० |
| ६५ | ४ | ४९ | ७ | ३० |
| ६६ | ६ | ४ | ३९ | ० |
| ६७ | ० | २० | १० | ३० |
| ६८ | १ | ३५ | ४२ | ० |
| ६९ | २ | ५१ | १३ | ३० |
| ७० | ४ | ६ | ४५ | ० |
| ७१ | ५ | २२ | १६ | ३० |
| ७२ | ६ | ३७ | ४८ | ० |
| ७३ | ० | ५३ | १९ | ३० |
| ७४ | २ | ८ | ५१ | ० |
| ७५ | ३ | २४ | २२ | ३० |
| ७६ | ४ | ३९ | ५४ | ० |
| ७७ | ५ | ५५ | २५ | ३० |
| ७८ | ० | १० | ५७ | ० |
| ७९ | १ | २६ | २८ | ३० |
| ८० | २ | ४२ | ० | ० |

वर्षफल साधन प्रकारः-(१) अभीष्ट संवत् (जिस संवत् का वर्ष करना हो) मेंसे जन्मसमय का संवत् हीन करने से जो शेष बचे वह गतवर्ष जाने। स्मरण रहे कि मघार्कप्रवेश के प्रथम और चैत्र शुक्ल प्रतिपदा के अनन्तर का यदि वर्ष करना हो तो पिछाड़ी के संवत् से करना (वर्षायनर्तुयुगपूर्वकमत्रसौरात्) इस प्रकार गतवर्ष ला कर उसी गताब्द अंक के नीचे जो सारणी में वारादि अंक हैं उनमें जन्म का वार इष्ट घड़ी पल जोड़ने से वर्ष प्रवेश होता है। यदि नीचे घट्यादि अंक सॉठ से अधिक हों तो ६० का भाग देने से लब्धांक को ऊपर युक्त करते जानाः ऊपर के वारांक में सात से अधिक आ जाय तो सात का भाग देकर लब्ध त्याग देने से वर्षप्रवेश समय का स्पष्ट वारादि इष्ट होगा। (२) जिस दिन जन्मसमय के स्पष्ट सूर्यवत् वर्ष में सूर्य मिले उसी दिन ठीक वर्षप्रवेश जानना। प्रविष्टों के अनुसार कभी २ वार नहीं मिलता सो वहां पर मुख्य वर्षप्रवेश का वार जानना योग्य है। इस इष्ट के अनुसार आगे लिखी स्वदेशीय लग्नसारणी से लग्न साधन करके वर्षकुंडली लगाना। वर्षप्रवेश समय का सूर्य जन्म समय के स्पष्ट सूर्यवत् तब मिलता है जब कि जन्म और वर्षप्रवेशसामयिक गणित एक ही करण ग्रन्थ से की हो। वर्ष बनाने में जन्मस्थान की स्वदेशीय सारणियों से वर्षलग्नादि साधन करे अन्यथा वर्षपत्र अशुद्ध होगा। मुन्थानयनप्रकारः——गताब्दवृन्द में जन्मलग्न जोड़ कर उसमें १२ का भाग देना, जो शेष बचे वह मुन्था जानना; यह मुन्था प्रतिदिन ५ कला चलती है।

अथ त्रिपताकी चक्रम्——तिरछी और खड़ी तीन २ रेखा खींच कर उनके कोण परस्पर मिला कर त्रिपताकीचक्र तैय्यार करो, उस चक्र के पूर्व की मध्य रेखा पर वर्षप्रवेश का लग्न रख कर अन्य स्थानों में शेष क्रमशः ११ राशियों को स्थापन करो, अब ग्रह स्थापन करने की यह विधि है कि गतवर्षों में एकयुक्त कर ९ का भाग देने से जो शेष रहे उनकी संख्या की राशि पर जन्मराशि से चन्द्रमा होता है, एकयुक्त गताब्दों में ४ का भाग देने से जो शेष रहे उसी संख्या पर शेष ग्रह जन्मस्थान से होते हैं, परंच राहु केतु को विपरीत जानना ॥ फल——यदि उक्त चक्र में राहु के साथ चन्द्रमा का वेध होवे तो कष्ट, सूर्य के वेध से सन्ताप, शनैश्चर से रोग, भौम के वेध से शरीर पीड़ा होती है; शुभग्रहों के वेध से जय सौख्यलाभ होता है, शुभाशुभ ग्रहों का वेध देख कर वर्ष का फल कहें ॥

## त्रिराशिपति चक्रम्

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मे | वृ | मि | क | सिं | कं | तु | वृ | ध | म | कुं | मी | राशयः |
| सू | शु | श | शु | वृ | च | बु | मं | श | मं | वृ | चं | दि ल. प. |
| वृ | चं | बु | मं | सू | शु | श | शु | श | मं | वृ | चं | रा ल. प. |

## अथ हर्ष बलम्।

स्थानबल——सूर्य लग्न से ९, च० ३, मं० ६, बु० १, गु० ११, शु० ५, श० १२, इन स्थानों में ५ बल देते हैं। स्वोच्चबल——सू० १।५, चं० २।४, मं० १।८।१०, बु० ३।६, गु० ९।१२।४, शु० २।७।१२, श० १०।११।७ इन स्थानों में ५ बल देते हैं। पुरुष स्त्री बल——स्त्रीग्रह (चं० बु० शु० श०)) १।२।३।७।८।९ और पुरुष ग्रह (सू० मं० बु०) ४।५।६।१०।११।१२ वें स्थानों में ५ बल देते हैं। दिनरात्रिबल——दिन के वर्षेष्ट में पुरुष ग्रह ५ बल देते हैं और रात्रि के इष्ट में स्त्री ग्रह ५ बल देते हैं। मित्र शत्रु ज्ञानम्——जिस ग्रह का मित्रादि देखना है उस ग्रह से ३।५।९।११ इन स्थानों पर जो ग्रह हों वह उसके मित्र होते हैं और २।६।८।१२ वें हों तो सम, १।४।७।१० वें होवें तो शत्रु।

वर्षेश निर्णये दृष्टि ज्ञानम्——९।५ वें ४५ कला, ३रे ४० कला, ११ वें १० कला, ४।१० वें १५ कला, और १।७वें पूर्ण कला (६० कला) दृष्टि होती हैं।

अथ वर्षेश निर्णयः——जन्म लग्नेश १, वर्ष लग्नेश २, मुन्थेश ३, त्रैराशीश ४, समयेश ५, दिन में वर्ष प्रवेश हो तो सूर्य जिस राशि में हो उस राशि का स्वामी और रात्रि में हो तो चन्द्रराशि का स्वामी इन पाचों अधिकारियों में से जो सबसे बलवान हो और लग्न को देखे वह वर्षेश होगा, यदि पांचों में से कोई भी लग्न को न देखता हो तो उनमें से जो अधिक बलवान हो वही वर्षेश्वर होगा। कई ग्र हों का बल समान हों तो जिसकी लग्न पर अधिक दृष्टि हो वह। बलदृष्टि अधिकार यह तीनों समान हों तो मुन्थेश ही वर्षेश होगा॥ यदि चन्द्रमा वर्षेश प्राप्त हो तो जिससे वह इत्थशाल करे वा जिसकी राशि में बैठा हो वही वर्षेश होगा॥ फल——वर्षेश ६।८।१२ वे अस्तंगत हीन बली हो तो वर्ष में दुःख शोकचिन्ता भय विशेष होगा, यदि बलिष्ठ होकर शुभ स्थान में सुयोग के साथ बैठा हो तो वर्ष में सुखैश्वर्य की वृद्धि हो।

### मुद्दा दशा चक्र विधिः

जन्मनक्षत्र की संख्या में गतवर्षगण जोड़ के २ घटा दें, ९ से भाग करने पर जो शेष बचे वह सूर्य से लेकर मुद्दा दशा होती है। योगिनी के लिये जन्मनक्षत्रसंख्या में गताब्द जोड़े, ३ और जोड़े, ८ से शेष करे तो मंगलादि योगिनी होती है॥

मुग्धादशा क्रमः

| शेषं | ग्रहाः | मास | दिन |
|---|---|---|---|
| १ | सूर्य | ० | १८ |
| २ | चंद्र | १ | ० |
| ३ | भौम | ० | २१ |
| ४ | राहु | १ | २४ |
| ५ | बृह. | १ | १८ |
| ६ | शनि | १ | २७ |
| ७ | बुध | १ | २१ |
| ८ | केतु | ० | २१ |
| ९ | शुक्र | २ | ० |

वर्षयोगिनीमतेन मुद्दादशा

| मं. | पि. | ध. | भ्रा. | भ. | उ. | सि. | सं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | ० | १ | १ | १ | २ | २ | २ |
| १० | २० | ० | १० | २० | ० | १० | २० |


## कामधेनु करामात ( करामाती पुस्तक )

इसमें अक्षय यौवन व स्वास्थ्य लाभ के तथा बिना औषधि कठिन रोग निवृत्ति के सहज गुर (उपाय) व्यापार झगड़े (मुकदमे) आदि में नुकसान से बचने के उपाय, सर्वकामना पूर्ति की विधि, साधु महात्माओं के अनुभूत टोटके, अष्टसिद्धि प्राप्ति के उपाय, शत्रुवशीकरण आदि २ अनेकों अद्भुत वस्तुएँ दी गई हैं। मूल्य केवल २)

मिलने का पता——मोतीलाल बनारसीदास, गायघाट, बनारस।


CC-0 In Public Domain. Kirtikant Sharma Najafgarh Delhi Collection

Digitized by Sarayu Trust Foundation, Delhi and eGangotri.Funding by MoE-IKS

देश) अवनिजे जलदस्यपतौ भुवि श्रुतिविचारविहीनधराभवाः ।। क्वचिदपि प्रचुरं जलमल्पकं क्वचिदपि प्रचुरं बहु तापदम् ।।५।। रसेशो चन्द्रस्तस्यफलं (कोंकणमागधयोः) यदिविधौ-रसपे भुवि मानवो नवनवां युवतीं बुभुजे प्रियाम् ।। जलधराबहु वारिविधायका रसवती धन-धान्यवतीम्मही ।।६।। नीरसेशोभृगुस्तस्यफलम् (मालवदेशे) कर्पूरागुरुगन्धानां हेममौक्तिक वाससाम् ।। अर्घवृद्धिः प्रजायेत नीरसेशोभृगुर्यदि ।।७।। फलेशोभौमस्तस्य फलम्। (सर्वदेशे) फलपतिर्यदिभूतनयोभवेत्सुबहुपुष्पफलान्वितमेदिनी ।। गतभया नृतदेशजनास्तदा नृपतयो बहुविग्रहकारकाः ।।८।। धनेशोभृगुस्तस्य फलम् (सर्वत्र) द्रविणपोभृगुजो द्रविणैर्युताः समधनाः सकलाः भुविमानवाः। समसुखाः क्रयविक्रयजीविनो नृपतयो जनपालनतत्पराः ।।९।। दुर्गेशो-भौमस्तस्य फलम्——(सर्वदेशे) अवनिजो गढनायकतां गतो विविधदुःख–वियोगसमन्वितः ।। जनपदेषु जनाः क्रयविक्रये भयविशेषतया न फलं क्वचित् ।।१०।। नौ मेघों मे से आवर्त नाम मेघ राज का फल——जौ गेहूं कपास की खेती में हानि जल कम वर्षे। द्वादश नागों में सुबुधन नाम नागराज का फल——मनुष्यों में सुबुद्धि आवे वर्षा मध्यम हो। सप्त वायु में संवह नाम वायु का प्रभाव रहेगा। इस वर्ष रोहिणी का निवास पर्वत में है फल——वर्षा थोड़ी हो। वर्ष का निवास कुम्भकार के घर में है फल——अनावृष्टि से कष्ट हो। संवत् की सवारी सिचाण पशु विशेष शनैश्चर की दृष्टि दक्षिण में है, सोमवती अमावस्या २ श्रावण तथा पौष में है। संवत् विश्वे ५ अथवर्षादीना विश्वामानम् ।। वर्षा १७ धान्य ८ तृण ५ शीत ५ तेज ५ वायुः १३ वृद्धिः १५ क्षय १७ विग्रह ११ क्षुधाः ५ तृषा १५ निद्रा ११ आलस्य १५ उद्यम ५ शान्ति ११ क्रोधः ११ दम्भ ११ पाखण्ड ८ लोभ ७ मैथुन ८ रसनिष्पतिः १३ फलनिष्पतिः ११ उत्साह ३ उग्रत्व ३ पाप १८।। पुण्यं १।। व्याधिः ३ व्याधिनाशः ७ आचार १५ अनाचार १३ मरण ३ जन्म ५ देशोपद्रव ५ देशस्वास्थ्य ५ चोरभय ७ चोरनाश १३ अग्नि ७ अग्निशान्ति ७ टिड्डी ७ तोता १५ मूषक १५ सोना १५ ताम्बा ७ खचक्र ३ परचक्र ७ अतिवृष्टि १५ अनावृष्टि १५ उद्भिज (तरुगुल्माद्याः) ९ जरायुज (नृगवाद्या ३) अण्डज (पक्षिसर्पाद्या) ११ स्वेदजाः (कृमिदंशाद्याः) ५

अथनववर्ष प्रवेशः—— सं० २००५ वि० चैत्रकृ० ३० भौमवारको इष्टघटी ३३।२६ परकन्यालग्नसें नववर्षका प्रवेश होता है। सो इस वर्ष मध्य देश में प्रजा को कष्ट हो——बंगाल में कोई उपद्रव हो। पश्चिम के देशों में खून खराबी तथा घृत अन्न महंगे होवे। दक्षिण प्रदेश में प्रजारोग से कष्ट पावे। वर्षेशलग्नम्; सं० २००६ वि० चैत्र शु० १५ बुधवार को इष्टघटी १८।४ कर्क लग्न में श्रीसूर्य मेषराशि में प्रवेश होंगे। लग्नेश चन्द्रमा केतु के साथ केन्द्र में बैठा है और लग्न को गुरु की उच्च दृष्टि है ! अतः

यदा शुभ ग्रहै दृष्टं लग्नस्यातु तदाशुभम् ।

अर्थात्——वर्षलग्न को शुभग्रह देखते हों तो प्रजा को धनधान्यादि वस्तुओं का सुख अच्छा मिलता है। पर यहाँ लग्नेश क्रूरयुक्त होने से पूर्ण शुभ फल नहीं देगा ! ज्येष्ठ पौष माघ महीनों में कोई अशुभ फल प्रकट होगा।

जन्म तथा वर्ष लग्न से शुभाशुभ विचारः——

जन्मलग्न वर्षलग्न से वर्षेशलग्न यदि आठवां १२ वां हो तो वह वर्ष पुरुष के लिये शुभ नहीं होता।

को इष्टघटी ४२।४५ पर मकर लग्न में सूर्य नारायण आर्द्रा नक्षत्र पर प्रवेश होंगे, उस समय ३° तात्कालिक तिथि एकादशी है ! फल-धनधान्य सस्ते हों ! वारभौम है फल——शस्त्रघात से राजाओं को भय हो, नक्षत्र अश्विनी है, फल——पशु वृद्धि हो, अतिगण्डयोग फल——राजयुद्ध होवे, समय फल——सुख हो, लग्न फल——सूर्यषष्ठे चन्द्रमा चतुर्थे बैठे हैं लग्न में अपनी नीच जलचर राशि में गुरु बैठे हैं।अतः वर्ष में वृष्टि सुख-प्रद नहीं होगी। और जनता में तंगदस्ती भी व्यापेगी। गुरूदय फल——फाल्गुण में गुरु का उदय होता है। सो प्रजा में रोग उपद्रव खण्ड-वृष्टि होवे, मकरराशिस्थ गुरु फल——पशुओं की हानि,घी दूध अनाज रक्त वस्त्र महंगे,राजाओं में विग्रह। धनुराशिस्थ गुरु फल—— तिल-गुड़ सस्ते व्यापार में विशेष उथलपुथल मचे ।।

स्तम्भ चतुष्टय विचार—— इस वर्ष जलस्तंभ का सम्पर्क ५५।४६ पर होने से जलयोग उत्तम है। तृणस्तंभ का सम्पर्क ५७।१८ होने से तृणोत्पत्ति भी श्रेष्ठ है। वायु का स्तंभ केवल चतुर्थांशमात्र है सो वायु के उपद्रव प्रायः कम होने का योग है।

अन्नस्तंभ का सम्पर्क घट्यादि २०।३३ होने से तृतीयांश रहा है सो प्रजा में अन्न की कमी अवश्य ही रहेगी। आर्षमान (वर्ष की रक्षा के चार दुर्ग) विचार——

गत पौष कृष्ण ३० को मूल का सम्पर्क ४९।५८ था। इस वर्ष वैशाख शुक्ल तृतीया को रोहिणी का सम्पर्क पूर्ण है। श्रावण शुक्ल १५ के साथ श्रावण का सम्पर्क प्रायः पूर्ण ही है। और कार्तिक शुक्ल १५ को कृतिका नक्षत्रका सम्पर्क किञ्चिन्मात्र भी नहीं हैअतः यह वर्ष अन्न की उत्पत्ति के लिए रुपये में ११ आने देखने में आवेगा।

अखै तीज रोहणी नहि होई। पौष अमावस मूल न जोई।। राखी श्रवणों हीन विचारो। कार्तिक पुण्यो कृतिका टारो। मही माह खलबली प्रकाशे। कहे भडली साख विनाशे ।।

।।अथलाभव्ययचक्रम् ।। लाभ व्यय देखने की रीतिः——

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी. | राशयः |
| २ | ११ | २ | ११ | १४ | २ | ११ | २ | १४ | ८ | ८ | १४ | लाभः |
| ५ | ११ | ११ | ५ | २ | ११ | ११ | ५ | ८ | ११ | ११ | ८ | व्ययम् |

लाभ और व्यय के अंकों को जोड़ कर १ घटावे और आठ ८ का भाग देवें शेष १।२।६।७ बचें तो उसवर्ष में लाभ, उत्तम होवे, और शेष ३।४।५।० बचे तो लाभ बहुत कम होवे। और चिन्ता भी रहे।

वर्षलग्नम्



वर्षेशलग्नम् (जगल्लग्नम्)



आर्द्राप्रवेशलग्नम् ।



CC-0 In Public Domain. Kirtikant Sharma Najafgarh Delhi Collection

Digitized by Sarayu Trust Foundation, Delhi and eGangotri.Funding by MoE-IKS



* अथ वर्षप्रवेश सारणीयम् *

| गताब्द | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | १ | २ | ३ | ५ | ६ | ० | १ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ | ६ | ० | १ | २ | ४ |
| घटी | १५ | ३१ | ४६ | २ | १७ | ३३ | ४८ | ४ | १९ | ३५ | ५० | ६ | २१ | ३७ | ५२ | ८ | २३ | ३९ | ५४ | १० |
| पल | ३१ | ३ | ३४ | ६ | ३७ | ९ | ४० | १२ | ४३ | १५ | ४६ | १८ | ४९ | २१ | ५२ | २४ | ५५ | २७ | ५८ | ३० |
| विपल | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० |

| गताब्द | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ | ३० | ३१ | ३२ | ३३ | ३४ | ३५ | ३६ | ३७ | ३८ | ३९ | ४० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | ५ | ६ | ० | २ | ३ | ४ | ५ | ० | १ | २ | ४ | ५ | ६ | ० | २ | ३ | ४ | ५ | ० | १ |
| घटी | २६ | ४१ | ५७ | १२ | २८ | ४३ | ५९ | १४ | ३० | ४५ | १ | १६ | ३२ | ४७ | ३ | १८ | ३४ | ४९ | ५ | २१ |
| पल | १ | ३३ | ४ | ३६ | ७ | ३९ | १० | ४२ | १३ | ४५ | १६ | ४८ | १९ | ५१ | २२ | ५४ | २५ | ५७ | २८ | ० |
| विपल | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० |

| गताब्द | ४१ | ४२ | ४३ | ४४ | ४५ | ४६ | ४७ | ४८ | ४९ | ५० | ५१ | ५२ | ५३ | ५४ | ५५ | ५६ | ५७ | ५८ | ५९ | ६० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | २ | ३ | ५ | ६ | ० | १ | ३ | ४ | ५ | ६ | १ | २ | ३ | ४ | ६ | ० | १ | ३ | ४ | ५ |
| घटी | ३६ | ५२ | ७ | २३ | ३८ | ५४ | ९ | २५ | ४० | ५६ | ११ | २७ | ४२ | ५८ | १३ | २९ | ४४ | ० | १५ | ३१ |
| पल | ३१ | ३ | ३४ | ६ | ३७ | ९ | ४० | १२ | ४३ | १५ | ४६ | १८ | ४९ | २१ | ५२ | २४ | ५५ | २७ | ५८ | ३० |
| विपल | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० |

| गताब्द | ६१ | ६२ | ६३ | ६४ | ६५ | ६६ | ६७ | ६८ | ६९ | ७० | ७१ | ७२ | ७३ | ७४ | ७५ | ७६ | ७७ | ७८ | ७९ | ८० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वार | ६ | १ | २ | ३ | ४ | ६ | ० | १ | २ | ४ | ५ | ६ | ० | २ | ३ | ४ | ५ | ० | १ | २ |
| घटी | ४७ | २ | १८ | ३३ | ४९ | ४ | २० | ३५ | ५१ | ६ | २२ | ३७ | ५३ | ८ | २४ | ३९ | ५५ | १० | २६ | ४२ |
| पल | १ | ३३ | ४ | ३६ | ७ | ३९ | १० | ४२ | १३ | ४५ | १६ | ४८ | १९ | ५१ | २२ | ५४ | २५ | ५७ | २८ | ० |
| विपल | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० |

## त्रिराशिपति चक्रम्

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मे | वृ | मि | क | सिं | कं | तु | वृ | ध | म | कुं | मी | राशयः |
| सू | शु | श | शु | वृ | च | बु | मं | श | मं | वृ | चं | दि ल. प. |
| वृ | चं | बु | मं | सू | शु | श | शु | श | मं | वृ | चं | रा ल. प. |

वर्षफल साधन प्रकारः-(१) अभीष्ट संवत् (जिस संवत् का वर्ष करना हो) मेंसे जन्मसमय का संवत् हीन करने से जो शेष बचे वह गतवर्ष जाने। स्मरण रहे कि मषार्कप्रवेश के प्रथम और चैत्र शुक्ल प्रतिपदा के अनन्तर का यदि वर्ष करना हो तो पिछाड़ी के संवत् से करना (वर्षायनर्तुगपूर्वकमत्रसौरात्) इस प्रकार गतवर्ष ला कर उसी गताब्द अंक के नीचे जो सारणी में वारादि अंक हैं उनमें जन्म का वार इष्ट घड़ी पल जोड़ने से वर्ष प्रवेश होता है। यदि नीचे घटयादि अंक सौंठ से अधिक हों तो ६० का भाग देने से लब्धांक को ऊपर युक्त करते जाना; ऊपर के वारांक में सात से अधिक आ जाय तो सात का भाग देकर लब्ध त्याग देने से वर्षप्रवेश समय का स्पष्ट वारादि इष्ट होगा। (२) जिस दिन जन्मसमय के स्पष्ट-सूर्यवत् वर्ष में सूर्य मिले उसी दिन ठीक वर्षप्रवेश जानना। प्रविष्टों के अनुसार कभी २ वार नहीं मिलता सो वहां पर मुख्य वर्षप्रवेश का वार जानना योग्य है। इस इष्ट के अनुसार आगे लिखी स्वदेशीय लग्नसारणी से लग्न साधन करके वर्ष-कुंडली लगाना। वर्षप्रवेश समय का सूर्य जन्म समय के स्पष्ट सूर्यवत् तब मिलता है जब कि जन्म और वर्षप्रवेशसामयिक गणित एक ही करण ग्रन्थ से की हो। वर्ष बनाने में जन्मस्थान को स्वदेशीय सारणियों से वर्षलग्नादि साधन करे अन्यथा वर्षपत्र अशुद्ध होगा। मुन्थानयनप्रकारः--गताब्दवृन्द में जन्मलग्न जोड़ कर उसमें १२ का भाग देना, जो शेष बचे वह मुन्था जानना; यह मुन्था प्रतिदिन ५ कला चलती है।

अथ त्रिपताकी चक्रम्--तिरछी और खड़ी तीन २ रेखा खींच कर उनके कोण परस्पर मिला कर त्रिपताकीचक्र तैय्यार करो, उस चक्र के पूर्व की मध्य रेखा पर वर्षप्रवेश का लग्न रख कर अन्य स्थानों में शेष क्रमशः ११ राशियों को स्थापन करो, अब ग्रह स्थापन करने की यह विधि है कि गतवर्षों में एकयुक्त कर ९ का भाग देने से जो शेष रहे उनकी संख्या की राशि पर जन्मराशि से चन्द्रमा होता है, एकयुक्त गताब्दों में ४ का भाग देने से जो शेष रहे उसी संख्या पर शेष ग्रह जन्म-स्थान से होते हैं, परंच राहु केतु को विपरीत जानना॥ फल---यदि उक्त चक्र में राहु के साथ चन्द्रमा का वेध होवे तो कष्ट, सूर्य के वेध से सन्ताप, शनैश्चर से रोग, भौम के वेध से शरीर पीड़ा होती है; शुभग्रहों के वेध से जय सौख्यलाभ होता है, शुभाशुभ ग्रहों का वेध देख कर वर्ष का फल कहें॥

## अथ हर्ष बलम्।

स्थानबल---सूर्य लग्न से ९, चं० ३, मं० ६, बु० १, गु० ११, शु० ५, श० १२, इन स्थानों में ५ बल देते हैं। स्वोच्चबल---सू० १।५, चं० २।४, मं० १।८।१०, बु० ३।६, गु० ९।१२।४, शु० २।७।१२, श० १०।११।७ इन स्थानों में ५ बल देते हैं। पुरुष स्त्री बल---स्त्रीग्रह (चं० बु० शु० श०)) १।२।३।७।८।९ और पुरुष ग्रह (सू० मं० बु०) ४।५।६।१०।११।१२ वें स्थानों में ५ बल देते हैं। दिनरात्रिबल---दिन के वर्षेष्ट में पुरुष ग्रह ५ बल देते हैं और रात्रि के इष्ट में स्त्री ग्रह ५ बल देते हैं। मित्र शत्रु ज्ञानम्---जिस ग्रह का मित्रादि देखना है उस ग्रह से ३।५।९।११ इन स्थानों पर जो ग्रह हों वह उसके मित्र होते हैं और २।६।८।१२ वें हों तो सम, १।४।७।१० वें होवें तो शत्रु।

वर्षेश निर्णये दृष्टि ज्ञानम्---९।५ वें ४५ कला, ३।११ वें ४० कला, ११ वें १० कला, ४।१० वें १५ कला, और १।७वें पूर्ण कला (६० कला) दृष्टि होती हैं।

अथ वर्षेश निर्णयः---जन्म लग्नेश १, वर्ष लग्नेश २, मुन्थेश ३, त्रैराशीश ४, समयेश ५, दिन में वर्ष प्रवेश हो तो सूर्य जिस राशि में हो उस राशि का स्वामी और रात्रि में हो तो चन्द्रराशि का स्वामी इन पाचों अधिकारियों में से जो सबसे बलवान हो और लग्न को देखे वह वर्षेश होगा, यदि पांचों में से कोई भी लग्न को न देखता हो तो उनमें से जो अधिक बलवान हो वही वर्षेश्वर होगा। कई ग्र हों का बल समान हों तो जिसकी लग्न पर अधिक दृष्टि हो वह। बलदृष्टि अधिकार यह तीनों समान हों तो मुन्थेश ही वर्षेश होगा॥ यदि चन्द्रमा वर्षेश प्राप्त हो तो जिससे वह इत्थशाल करे वा जिसकी राशि में बैठा हो वही वर्षेश होगा॥ फल---वर्षेश ६।८।१२ वे अस्तंगत हीन बली हो तो वर्ष में दुःख शोकचिन्ता भय विशेष होगा, यदि बलिष्ठ होकर शुभ स्थान में सुयोग के साथ बैठा हो तो वर्ष में सुखैश्वर्य की वृद्धि हो।

मुद्दा दशा चक्र विधिः

जन्मनक्षत्र की संख्या में गतवर्षगण जोड़ के २ घटा दें, ९ से भाग करने पर जो शेष बचे वह सूर्य से लेकर मुद्दा दशा होती है। योगिनी के लिये जन्मनक्षत्रसंख्या में गताब्द जोड़े, ३ और जोड़े, ८ से शेष करे तो मंगलादि योगिनी होती है॥

मुद्दादशा क्रमः

| शेष | ग्रहाः | मास | दिन |
|---|---|---|---|
| १ | सूर्य | ० | १८ |
| २ | चंद्र | १ | ० |
| ३ | भौम | ० | २१ |
| ४ | राहु | १ | २४ |
| ५ | बृह. | १ | १८ |
| ६ | शनि | १ | २७ |
| ७ | बुध | १ | २१ |
| ८ | केतु | ० | २१ |
| ९ | शुक्र | २ | ० |

वर्षयोगिनीमतेन मुद्दादशा

| मं. | पि. | ध. | भ्रा. | भ. | उ. | सि. | सं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० १० | ० २० | १ ० | १ १० | १ २० | २ ० | २ १० | २ २० |


## कामधेनु करामात ( करामाती पुस्तक )

इसमें अक्षय यौवन व स्वास्थ्य लाभ के तथा बिना औषधि कठिन रोग निवृत्ति के सहज गुर (उपाय) व्यापार झगड़े (मुकद्दमे) आदि में नुकसान से बचने के उपाय, सर्वकामना पूर्ति की विधि, साधु महात्माओं के अनुभूत टोटके, अष्टसिद्धि प्राप्ति के उपाय, शत्रुवशीकरण आदि २ अनेकों अद्भुत वस्तुएँ दी गई हैं। मूल्य केवल २)

मिलने का पता—मोतीलाल बनारसीदास, गायघाट, बनारस।


CC-0 In Public Domain. Kirtikant Sharma Najafgarh Delhi Collection

